जा सकता है। रचना-प्रक्रिया के दौरान फैन्टेसी कैसे जन्मती और विकसित होती है—उसकी निर्माण-प्रक्रिया मे रचनाकार का रचना-व्यक्तित्व, रचना-बाह्य व्यक्तित्व, बाह्य परिवेश, जीवन के तथ्यो और अनुभवो का क्या योगदान रहता है—इसे समझा जा सकता है 'कामायनी' की उनकी व्याख्या-विश्लेषण और मूल्याकन दृष्टि से परिचित होकर। वे 'कामायनी' की कथा को फैन्टेसी मानते है। उनकी मान्यता है कि जिस प्रकार एक फैन्टेसी मे मन की निगूढ वृत्तियो का, अनुभूत जीवन समस्याओं का, इच्छित जीवन-स्थितियो का प्रक्षेप होता है, उसी प्रकार 'कामायनी' मे भी हुआ है

*कामायनी की फैन्टेसी का स्वरूप क्या है ? वह मानव समस्या के साथ किस रूप मे सम्बद्ध है ?* प्रसाद के व्यक्तित्व के किन मूलभूत अन्तर्तत्वों से वह प्रेरित है, उसकी रूप-रचना और उसकी समग्र गहन सवेदना पात्रों के जरिए किस रूप मे (कलात्मक-अकलात्मक) अभिव्यक्त हुई है—इन सब प्रश्नो पर उन्होने विचार किया है। पर, लगता है इन प्रश्नो पर उनकी दृष्टि, पूर्वाग्रहो से मुक्त नही है। यह दृष्टि, मूलत मार्क्सवादी चेतना के प्रभाव के परिणामस्वरूप बनी है। इस 'चेतना के' कारण उनके कुछ 'आग्रह' हैं जिनसे उनका मूल्याकनशील मन ग्रसित है। इन आग्रहो की गिरफ्त मे पडकर वे यदि 'कामायनी' मे फैन्टेसी जैसे कला-तत्व या सौन्दर्य-तत्व का विश्लेषण करते-करते, समाजशास्त्रीय या मार्क्सवादी सूत्रो की व्याख्याओं म उलझ गए तो कोई आश्चर्य नही।

मुक्तिबोध ने, निस्सन्देह, सृजन प्रक्रिया और उसके दौरान उपलब्ध फैन्टेसी जैसे सौन्दर्य-तत्वो का मौलिक और प्रामाणिक निरूपण किया है। यह जरूर है कि कुछेक स्थलो पर उनके निष्कर्ष उनके विवेचनो के सहज परिणाम प्रतीत नही होते। उनकी समीक्षा-दृष्टि का यह एक बुनियादी द्वन्द्व है जिसे उनकी समीक्षाओं मे अनेक स्तरो पर देखा जा सकता है।

●